इन दोनों निर्वचनों का समाजशास्त्रीय भाषाविज्ञान (Socio-linghistics) की दृष्टि से यदि अध्ययन किया जाय तो यह होता है कि अनादिकाल से लेकर आज तक भारतीय परिवेश में स्त्रीजन्म बहुत अच्छा नहीं माना गया है।

जिसके फलस्वरूप स्त्रीसन्तान पैदा होते ही प्राय: उसको नामशेष की जाती थी। भारतदेश का शायद ही कोई प्रदेश ऐसे कुकर्म से निर्लिप्त रहा होगा। आज के आयुर्विज्ञान (Medical Science) ने प्रदान की हुई सुविधाओं का दुरुपयोग करते हुए लोगों ने स्त्रीभ्रूणहत्या का एक नया तरीका भी अपना लिया है। जो आज के भारतीय जन-जीवन की एक आम समस्या बन गई है। पुत्रैषणा का ही यह विकृत फल है। अत: ऐतरेय ब्राह्मण में जो शुन:शेप की कथा है वह वर्तमान सन्दर्भ में अतीव मार्गदर्शक बन सकती है।

## ( १ )

इस शुन:शेपाख्यान के प्रारम्भ में राजा हरिश्चन्द्र ने नारद को पूछा है कि– ज्ञानी एवं अज्ञानी दोनों प्रकार के लोग अपने औरस पुत्र की कामना करते हैं। तो मुझे यह बताओ कि पुत्र की कामना क्यों करनी चाहिए। इस जिज्ञासा का समाधान करते हुए नारद ने कहा कि पुत्र तो परम व्योम में भी ज्योति-स्वरूप है। दूसरी ओर इस आख्यान के अन्त में कहा गया है कि किसी भी राजा के राज्याभिषेक के प्रसङ्ग में यह आख्यान का पाठ करना चाहिए एवं जिसको भी पुत्र की कामना हो इन लोगों को भी इस आख्यान का श्रवण करना चाहिए।[२]

शुन:शेप आख्यान के इस उपक्रम एवं उपसंहार को ध्यान में रखते हुए यदि देखा जाय तो इस आख्यान में तीन पिताओं और तीन पुत्रों की कथा प्रस्तुत हुई है। जैसे कि– इक्ष्वाकुवंश के राजा हरिश्चन्द्र की सौ पत्नियाँ फिर भी वे अपुत्र थे। इन सौ पत्नियों से उनको पुत्री प्राप्त हुई थी या नहीं? यदि हुई थी तो उनका क्या किया गया था? इस विषय में आख्यानकार मौन हैं। परन्तु इन शत संख्यक विवाहों के पीछे निश्चित रूप से पुत्रैषणा ही रही होगी।

नारद ने पुत्र के होने के जो जो लाभ गिनाये हैं उनको सुनकर हरिश्चन्द्र वरुण-देवता से किसी भी किमत पर पुत्र की याचना करता है। पुत्र एक बार पैदा हो जाय और वह उसका मुखदर्शन

---

१. यं न्विमं पुत्रमिच्छन्ति ये विजानन्ति, ये च न।
किंस्त्रित्पुत्रेण विन्दते, तन्मे आचक्ष्व नारद ॥१॥
अन्नं ह प्राण:, शरणं ह वासो, रूपं हिरण्यं, पशवो विवाहा:।
सखा ह जाया, कृपणं ह दुहिता, ज्योतिर्ह पुत्र: परमे व्योमन्।। ऐ० ब्रा० ७-३-३३-१

२. तदेतत्परऋक्शतगाथं शौन:शेपमाख्यानम्। तद् होता राज्ञेऽभिषिक्तायाचष्टे। ..... पुत्रकामा हाप्याख्यायपयेरन्, लभन्ते ह पुत्रान् लभन्ते ह पुत्रान्।। ऐ० ब्रा० ७-३-३३-६

कर ले तो वह कृतकृत्य हो जायेगा; और उसके बाद वह पुत्र की वरुण को बलि देने के लिए भी तैयार है। हरिश्चन्द्र को इस शर्त पर पुत्र मिल गया। यहाँ प्रस्तुत आख्यान की कथा से पता चलता है कि मनुष्यमात्र में निहित जो पुत्रैषणा है वह आदमी को प्रथमतः अन्धश्रद्धा में डूबो देती है। देवताओं को बलिदान देकर पुत्र प्राप्त किया जाता है– ऐसा मानना भी बड़ी भ्रान्ति है। दूसरे स्तर पर यहाँ देखा जाता है कि पुत्रप्राप्ति होने के बाद पिता मोहान्ध हो जाता है; और वरुण को बलिदान का वादा निभाने से बार-बार पीछे हट जाता है। एक के बाद एक, नया बहाना दिखाता हुआ वह पुत्र की बलि देने को टालता रहता है।

## ( २ )

दूसरा पिता जो है वह सुवयस् का पुत्र अजीगर्त है। वह बेचारा भूख से पीड़ित है। उसके साथ में आश्रित के रूप में उनकी पत्नी एवं तीन पुत्र भी हैं। भूख के असाधारण एवं अपरिहार्य सङ्कट में फंसकर भी वह अपने किसी भी पुत्र को बाजार में बेच दे यह उचित नही है। अतः वह कुटुम्ब का पालक होने नाते स्वयं ही बिक जाय तो ठीक माना जायेगा। यही निर्णय न्यायिक माना जा सकता है। परन्तु "सभी को अपने प्राण ही सब से अधिक प्रिय होते हैं" इस क्रूर सत्य को ध्यान में लिया जाय और फिर सोचा जाय तो शायद तीन में से एक पुत्र को बेच देने की बात कदाचित् सह्य बन सकेगी। इसी तरह से, माता-पिता की युगों पुरानी एक निर्बलता भी मानी जाय कि पिता को ज्येष्ठ पुत्र ही प्रिय होता है, और माता को कनिष्ठ पुत्र ही अधिक प्रिय होता है; तो बेचारा 'तपस्वी' मध्यम ऐसे विषम प्रसङ्ग में बलि का बकरा बन जाता है। इस तरह, क्षुधार्त पिता अजीगर्त सौ गायों को लेकर उसके बदले में एक पुत्र को बेच दे तो वह कदाचित् - हाँ कदाचित् ही अनिच्छा से न्यायिक बताया जा सकता है। किन्तु वही पिता अपने पुत्र को यज्ञीय पशु के रूप में बांधने को तैयार हो जाय और ऐसे अधमकृत्य के लिये दूसरी सौ गायें माँग ले तो वह लोभीवृत्ति का परिणाम ही कहा जायेगा।

आख्यानकार ने लोभ की पराकाष्ठा भी बताई है। यूप के साथ पुत्र शुनःशेप को बाँधकर पिता अजीगर्त ने तीसरी सौ गायों की भी माँग कर ली है और अपने ही पुत्र का वध करने को वह नंगी तलवार लेर उठ चलता है। यह चित्र एक लालची पिता की निर्घृणता को उद्घाटित करता है। दर्शनशास्त्र में जो षड्‌रिपु के रूप में गिनाये गये हैं– काम, क्रोध, मद, मोह, लोभ और मत्सर - उनमें से उत्तरोत्तर रिपु का बलवत्तर होना माना गया है। अर्थात् पहले कामादि चार रिपुओं से पाँचवा लोभ रूप रिपु अधिक बलवान् है। इस दृष्टि से देखा जाय तो दूसरे प्रकार के पिता न लोभग्रस्त होकर, केवल पितृमर्यादा को ही भङ्ग नहीं, किया है; परन्तु उसका अतिक्रमण करके पापमार्ग पर सुदूर तक चला गया है।

## ( ३ )

तीसरे पिता के रूप में ऋषि विश्वामित्र हैं, जिनके एक सौ एक पुत्र थे। उनके होतृत्व में शुनः शेप का यज्ञ में बलि देना निश्चित हुआ था। उन्होने अपने सम्मुख दयनीय दशा में बंधे हुए शुन:शेप को यज्ञीयपशु के रूप में देखा है। उनकी मनोयातना एवं नि:सहायता भी प्रतिपल देखी है। विकट परिस्थिति में देवों की उपासना का मार्ग पकड़नेवाला, स्वयं ही अपना उद्धारक बनकर मृत्युपाश में से छुटने का प्रयास करनेवाला धैर्यवान् शुन:शेप उन्होंने बारीकी से देखा है। प्रजापति, अग्नि, सविता, वरुण, विश्वेदेवा अश्विनौ, इन्द्र और उषा - सभी वैदिक देवताओं के शुन:शेप अपने मन्त्रबल से क्रमशः प्रत्यक्ष करता जाता है। उनसे बात-चीत भी करता है। ऐसा सच्चा विद्यावान् ब्राह्मणपुत्र किस ऋषि को पसंद नहीं आयेगा?

ऋषि विश्वामित्र ने ऐसे शुन:शेप को ही अपनी विरासत - ज्ञानराशि को सम्भालने वाला समझा; और मन ही मन शुन:शेप को अपने पुत्र के रूप में स्वीकार लिया। विश्वामित्र एक पिता के रूप में गुणज्ञाता व्यक्ति थे। उन्होंने अपने प्रथम पचास पुत्रों को बुलाया और शुन:शेप का ज्येष्ठबन्धुत्व स्वीकारने को कहा। परन्तु उन पुत्रों ने पितृ-आज्ञा नहीं मानी। अतः विश्वामित्र ने उन पचासों को 'अपुत्र' जाहिर कर दिया। वे ऋषिसम्पत्ति के दायभाग से वञ्चित हो गये। इसके बाद, जो मधुच्छन्दा नामक इक्यावनवाँ पुत्र था और उनके जो सभी अनुज थे उन्होंने शुन:शेप को अपना ज्येष्ठ भ्राता मान लिया। फिर विश्वामित्र ने शुन:शेप को "देवरात" (देवताओं जिसकी राति अर्थात् सम्पत्ति है वह) उद्घोषित किया।

पुत्रैषणा रखने वाले मनुष्यों को चाहिए कि वे पहले विश्वामित्र जैसे गुणज्ञाता पिता बनें। विश्वामित्र ने अपने शताधिक पुत्रों की अपेक्षा से श्रेष्ठ पुत्र के रूप में इस मन्त्रद्रष्टा शुन:शेप को ही अपने पुत्र के रूप में पसंद कर लिया है– यह बात बहुत सूचक है। यदि ऐसा पुत्र मिला हो तो ही नारद ने जो कहा था कि– "पुत्र परमव्योम में भी ज्योति होता है" वह चरितार्थ हो सकता है; अन्यथा नहीं।

## ( ४ )

इस आख्यान में राजा हरिश्चन्द्र, दरिद्र अजीगर्त एवं ऋषि विश्वामित्र जैसे तीन पिताओं से तुलना करनी आवश्यक बनती है, वैसे ही तीन प्रकार के पुत्रों की भी तुलना करने योग्य है। जैसा कि पहला है राजा हरिश्चन्द्र का पुत्र 'रोहित'। वह अपने पिता के प्रस्ताव का विरोध करता है और पितृ-आज्ञा को ठुकरा कर, प्राणों की रक्षा करने के लिए गृहत्याग करके वनविचरण करने लगता है। इसके बाद पिता को जलोदर रोग हुआ है ऐसा सुनकर, पितृवात्सल्य से प्रेरित होकर वह घर

वापस आने का निर्णय करता है। परन्तु मार्ग में इन्द्र के कहने में वह आ जाता है। और बार-बार परप्रत्ययनेय बुद्धि होकर वह वन में वापस लौट जाता है।

'चरैवेति चरैवेति, चराति चरतो भग।' इन शब्दों से इन्द्र ने जो उपदेश दिया था, इसका फल यह आता है कि वह रोहित राजपुत्र होने के कारण, राजलक्ष्मी के जोर पर, अर्थात् बापकमाई के जोर पर एक दरिद्र व्यक्ति के दीनहीन पुत्र को खरीदकर, अपने साथ ले आता है। वह दरिद्र ब्राह्मण शुनःशेप को बलि बनाने का उपाय सोचता है और अपने आप को मौत से बचा लेता है– यहाँ पर हमें एक स्वार्थी, अनिर्णायक मनोबलवाला एवं बापकमाई का आश्रयण करनेवाला रोहित पहले प्रकार का पुत्र देखने को मिलता है।

## ( ५ )

दूसरे प्रकार का पुत्र जो है, वह विश्वामित्र के अग्रज ५० पुत्र हैं। वे विश्वामित्र जैसे ऋषिपिता की आज्ञा की भी अवहेलना करते हैं और शापित होते हैं। परिणामतः वे समाज में दस्युओं जैसा निम्न जीवन जीने लगते हैं। इक्यावनवाँ मधुच्छन्दा नामक पुत्र और उनके ५० अनुज भ्रातृसमूह पितृ की आज्ञा में स्थिर रहते हैं। इन लोगों ने पिता की दृष्टि में विश्वास करके शुनःशेप को अपना ज्येष्ठ एवं श्रेष्ठ भ्राता मान लिया है।

तीसरे प्रकार का जो सदैव स्पृहणीय पुत्र है, वह है शुनःशेप। पूरे आख्यान को पढ़कर लगता है कि वह क्षुधापीड़ित व्यक्ति जरूर था, परन्तु नित्य विद्याव्यासङ्ग करनेवाला पुत्र था। क्योंकि वरुण के पाश में से मुक्त होने के लिए जो मन्त्र ऋग्वेद के चतुर्थ एवं पञ्चम मण्डल में आये हुए हैं उन सबको वह अच्छी तरह से जानता था। साथ में वह स्वयं भी प्रथम मण्डल में संगृहीत अनेक मन्त्रों का द्रष्टा / रचयिता ऋषि भी है। अतएव, वह ऋषि विश्वामित्र की दृष्टि में स्पृहणीय व्यक्ति बन जाता है। विश्वामित्र के अपने १०१ औरसपुत्र थे; किन्तु उनको शुनःशेप ही ज्येष्ठपुत्र के रूप में संग्राह्य पुत्र लगता है।

विश्वामित्र ने पूरी यज्ञक्रिया के दौरान देखा है कि शुनःशेप सही अर्थ में 'देवरात' है। अग्नि, वरुण, इन्द्र, विश्वेदेवा, अश्विनौ एवं उषा इत्यादि देवता ही उनकी सम्पत्ति थे; और इसी के बल पर उसने अपनी मुक्ति प्राप्त की है। दूसरी और रोहित ने तो बापकमाई को अपनी सम्पत्ति मानकर, कोई दरिद्र की विवशता का लाभ उठाकर अपने आप को मृत्यु के मुख से छुटकारा करवाना सोचा था।

यहाँ पर, शुनःशेप केवल विद्याव्यासङ्गी होने के कारण अमुक मन्त्र जानता है या नये मन्त्रों की रचना भी कर सकता है– इतना ही कहना पर्याप्त नहीं, है। उसने तो अपने पिता अजीगर्त का

पाप भी मुंह पर कह दिया है। शुनःशेप नग्न सत्य का दर्शन भी कर सकता है, और पिता के सम्मुख खड़ा रहकर उसको बता भी सकता है। यही उसकी महानता है। ऐसे सत्य को बोलने वाले को ही वरुण अपने पाश से मुक्त करता है; दूसरों को नहीं। वरुण तो सत्य का, नीतिमत्ता का देव है, ऋत का पालक है। अतः वह सत्यनीति के द्रष्टा शुनःशेप को पाशमुक्त करता है। ऐसा सत्यवक्ता पुत्र ही पिताओं के लिये परमव्योम में ज्योतिस्वरूप बन सकता है; और ऐसे ही पुत्र की स्पृहा रखनी चाहिए। पुत्रैषणा भी विवेकदृष्टि से नियन्त्रित होनी चाहिए।

इस तरह के शुनः शेपाख्यान का नया विवेचन प्रस्तुत करने के बाद, इस आख्यान का उपसंहार भी तुरन्त समझ में आ जायेगा कि किसी भी राजा के अभिषेकप्रसङ्ग पर इस आख्यान का पाठ करवाने की सूचना क्यों दी गई है। केवल जन्म से हम किसी के वारिस नहीं बन सकते हैं, या किसी का आधिपत्य नहीं मिल जाता है। तथैव पुत्र की इच्छा रखनेवालों को भी इस आख्यान का पाठश्रवण करना चाहिए– ऐसा जो उपसंहार में कहा गया है वह भी पूर्वोक्त तीन तरह के पुत्रों को ठीक तरह से समझ लेने के लिए ही है।

यहाँ आनुषंगिक रूप से यह बताना भी जरूरी है कि आख्यान के उपक्रमोपसंहार को देखते हुए– "वेदकाल में नरबलि होता था या नहीं?" जैसी चर्चायें सारे संसार में आजदिन तक होती रही है, परन्तु वह भ्रान्तदिशा में चल रही है ऐसा प्रतीत होता है।

अब प्रस्तुत अभिनव दृष्टि से देखा जाय तो पुत्रैषणा से पीड़ित इस संसार को शुनःशेप का संदेश यही है कि स्त्रीभ्रूणहत्या से विरत होने का अवसर आ गया है। कोई पुत्री मातपिता को नरक में नहीं ले जाती है; और न सभी पुत्र परमव्योम में ज्योति बन सकते हैं।

# बौद्धन्याय में प्रमाणफल-व्यवस्था

**डॉ० देवी सिंह**

इस संसार में मनुष्य को अपने विचारों को सत्यापित करने के लिये प्रमाणों की आवश्यकता होती है । दार्शनिक जगत् में भी प्रत्येक सम्प्रदाय अपने मत को सम्यक् ज्ञान से है । जो ज्ञान सम्यक् व सर्वथा समीचीन है वह प्रमाण कहलाता है। न्याय-दर्शन द्वारा स्वीकृत सोलह पदार्थों में 'प्रमाण' सर्वप्रथम है । गौतम के अनुसार विभिन्न प्रमाणों द्वारा वस्तुत की परीक्षा करना न्याय है ।[1] प्रमाता जिसके द्वारा अर्थ का ज्ञान प्राप्त करता है वह 'प्रमाण' ही है ।[2] न्यायभाष्यकार वात्स्यायन का कथन है- उपलब्धि साधनानि प्रमाणानि अर्थात् प्रमाण उपलब्धि के साधन हैं ।[3] न्यायवार्त्तिककार उद्योतकर के अनुसार प्रमाण का लक्षण हैं - उपलब्धिहेतुः प्रमाणम्[4] अर्थात् प्रमाण उपलब्धि के साधन हैं । इसीप्रकार सांख्य-दर्शन में भी प्रमेय की सिद्धि में प्रमाण को आवश्यक अङ्ग माना गया है ।[5] योगभाष्यकार ने यथार्थवस्तु के बोधक को ही प्रमाण कहा है ।[6] मीमांसा के अनुसार प्रमाण का लक्षण है - अनधिगतार्थगन्तृप्रमाणम्[7] अर्थात् अज्ञात अर्थ के ज्ञापक को ही प्रमाण कहा जाता है । जैन न्याय के प्रस्थापक अकलंक भट्ट ने प्रमाण को अनधिगतार्थक कहा है ।[8]

'प्रमाण' शब्द 'प्र' उपसर्गपूर्वक √मा धातु से 'ल्युट्' प्रत्यय लगाने पर निष्पन्न होता है । 'ल्युट्' प्रत्यय के साथ यह शब्द तीन भिन्न-भिन्न अर्थों में प्रयुक्त हो सकता है ।[9]

---

1. प्रमाणैरर्थपरीक्षणं न्यायः । न्या० भा०, 1.1.1
2. येनार्थप्रमिणोति तत्प्रमाणम् । वही
3. डॉ० प्रद्युम्नशाह सिंह, अनुमान प्रमाण, पृ० 18 पर उद्धृत
4. न्या० वा०, 1.1.1
5. प्रमेयसिद्धिप्रमाणाद्धि । सां० का०, का० 4
6. भूतार्थविषयत्वात् प्रमाणस्य । यो० भा०, 1.8
7. श्लो० वा०, 1.1.5
8. अनधिगतार्थाधिगमलक्षणत्वात् । अष्टसहस्री, पृ० 175
9. तत्त्वार्थराजवार्त्तिक, 1.49

(i) भाव अर्थ में - यथार्थ ज्ञान ।

(ii) कर्तृ अर्थ में - प्रमाता ।

(iii) करण अर्थ में - यथार्थज्ञान का साधन ।

इस प्रकार भिन्न अर्थों में 'प्रमाण' शब्द का प्रयोग किया जाता है तथा लगभग सभी दार्शनिकों ने प्रमाण को ज्ञान का साधन माना है और बौद्धन्याय में प्रमाण का यही रूप प्राप्त होता है ।

बौद्धन्याय का प्रमाण लक्षण मीमांसा दर्शन के प्रमाण-लक्षण से भिन्न नहीं है अर्थात् उन्होंने भी अज्ञात अर्थ के ज्ञापक को ही 'प्रमाण' स्वीकार किया है । दिङ्नाग प्रमाण के विषय में कहते हैं- स्मृति, इच्छा, द्वेष आदि प्रमाण नहीं हैं, क्योंकि उनका विषय पहले से ही ज्ञात है ।[10] उनके टीकाकार जिनेन्द्र बुद्धि ने भी प्रमाण का ऐसा ही लक्षण किया है ।[11] बौद्धनैयायिक आचार्य धर्मकीर्ति ने भी प्रमाण को अज्ञात अर्थ का प्रकाश कहा है ।[12] उन्होंने **प्रमाणविसंवादिज्ञानम्**[13] कहकर प्रमाण का एक विशेष गुण बतलाया है । उनके अनुसार अविसंवादी अर्थात् अपने द्वारा उपदर्शित वस्तु को प्राप्त करा देने वाला ज्ञान ही प्रमाण है । अतः ज्ञान के द्वारा जिस वस्तु का बोध कराया जाता है, यदि वह उसी रूप में प्राप्त हो जाती है तो वह ज्ञान प्रमाण कहलाता है ।[14] धर्मोत्तर के अनुसार भी अविसंवादक ज्ञान ही सम्यक् ज्ञान है ।[15] जो ज्ञान अपने द्वारा बोधित वस्तुत को प्राप्त करा देता है, वह अविसंवादक कहलाता है।[16] इस प्रकार अज्ञात अर्थ का बोधक ज्ञान 'प्रमाण' और ज्ञात अर्थ का बोधक ज्ञान 'अप्रमाण' कहा जाता है ।[17]

बौद्धसम्प्रदाय में यद्यपि दिङ्नाग से पूर्व प्रमाणों की संख्या दो से अधिक मानी गई है[18], तथापि दिङ्नाग और उनके परवर्ती आचार्यों ने दो ही प्रमाणों को स्वीकार

---

10. M. Hatori, Dinnag on Perception में उद्धृत, प्र० समु० वृ०, 1.2
11. अज्ञार्थज्ञापकं प्रमाणमिति । प्र० समु० टी० (आयंगर), पृ० 11
12. अज्ञातार्थ प्रकाशो वा................. । प्र० वा०, 1.7
13. वही
14. द्र०, बौ० द० वि०, पृ० 99
15. अविसंवादकं ज्ञानं सम्यज्ञानम् । न्या० बि० टी०, पृ० 10
16. ज्ञानमपि स्वयं प्रदर्शितमर्थं प्रापयत् संवादकमुच्यते । वही
17. अत एव चानधिगतविषयं प्रमाणम् । अधिगतविषयमप्रमाणम् । वही, पृ०11
18. G. Tucci, Pre Dinnag Buddhist Text on Logic, Introduction, p. 17

किया है ।[19] उनका कथन है – 'प्रमाण दो प्रकार का है, विषय – द्वैविध्य के कारण' ।[20] बौद्धन्याय में स्वलक्षण और सामान्यलक्षण को ही विषय स्वीकार किया गया है।[21] इनके अनुसार एक विषय का ग्रहण एक ही प्रमाण से हो सकता है, दूसरे से नहीं । अत: विषय का द्वैविध्य प्रमाण के दो भेदों का ही प्रतिपादन करता है ।

**प्रमाण और उसका फल :**

भारतीय दर्शन में प्रमाण और उसके फल से सम्बन्धित दो विरुद्ध मत प्राप्त होते हैं। कुछ दार्शनिक इनको भिन्न मानते हैं, कुछ अभिन्न । यथार्थवादी नैयायिक आदि प्रमाण और उसके फल को परस्पर भिन्न मानते हैं । लोकव्यवहार में भी यही जाना जाता है कि साध्य और साधन परस्पर भिन्न होते हैं ।[22] यथार्थवादी सम्प्रदाय के अनुसार किसी ज्ञान की उत्पत्ति में प्रमाण, प्रमेय और प्रमिति की भिन्न-भिन्न स्थिति होती है । लौकिक व्यवहार में जब कोई व्यक्ति वन में लकड़ी काटता है तो वह व्यक्ति छेत्ता (काटने वाला) है, वृक्ष छेद्य तथा कुल्हाड़ी काटने का साधन है । उस कुल्हाड़ी के प्रहार भी व्यापार से वृक्ष-कटना रूप फल की प्राप्ति होती है । यही स्थिति ज्ञान में भी होती है, यथा – जब कोई व्यक्ति नील वस्तु को देखता है तो वह द्रष्टा (प्रमाता) है, नील वस्तु विषय (प्रमेय) है, इन्द्रिय साधन है तथा इन्द्रिय का वस्तु के साथ सन्निकर्ष और इस बीच मन के द्वारा आत्मा तक ज्ञान को पहुँचाने का कार्य व्यापार है और नील वस्तु का ठीक-ठीक ज्ञान होना ही उसका फल है ।[23]

बौद्धनैयायिक प्रमाण और प्रमाण-फल को एक ही मानते हैं । उनके अनुसार केवल एक ही ज्ञान है जो विपरीत बुद्धि के कारण प्रमाण, प्रमेय और फल के रूप में प्रतीत होता है ।[24] धर्मोत्तर भी कहते हैं – **तदेव ज्ञानं प्रमाणं तेदव प्रमाणफलम्**[25] अर्थात् वही ज्ञान प्रमाण है और वही प्रमाण का फल । इस प्रकार बौद्धों के अनुसार प्रमाण और प्रमाणफल में कोई भेद नहीं हैं ।

---

19. द्विविधं सम्यग्ज्ञानम् । प्रत्यक्षमनुमानञ्चेति । न्या० बि०, 1.2-3
20. मानं द्विविधं विषयद्वैविध्यात् । प्र० वा०, 2.1
21. न हि स्वसामान्यलक्षणाभ्यामन्यत्प्रमेयमस्ति । प्र० समु० वृ०, 1.2
22. साध्यसाधनयोर्भेद: लौकिक: । श्लो० वा०, प्रत्यक्ष, का० 72
23. BL, Vol. I, p. 68
24. प्र० वा०, का० 350
25. न्या० बि० टी०, पृ० 86

**प्रत्यक्ष और उसका फल :**

बौद्धन्याय के अनुसार प्रमाण और प्रमाणफल में भेद नहीं होता। इसलिये जो कल्पना रहित और अभ्रान्त ज्ञान प्रत्यक्ष कहा जाता है[26] वही प्रत्यक्ष प्रमाण का फल है । बौद्धनैयायिक धर्मकीर्ति लिखते हैं - **अर्थप्रतीतिरूपत्वात्**[27] अर्थात् अर्थप्रतीति के रूप में होने के कारण प्रत्यक्ष ज्ञान ही प्रमाण का फल होता है । अर्थ को प्राप्त कराने वाला ज्ञान प्रमाण है, किन्तु उस प्रमाण में केवल अर्थ का अविनाभावी होने से ही उसे प्राप्त कराने की शक्ति नहीं हो सकती अपितु उसे कोई ऐसा प्रापक व्यापार अवश्य करना पड़ता है, जिसको करने से अर्थ प्राप्त हो जाता है । अतः वही प्रतीतिक्रियारूप व्यापार प्रमाण का फल है, जिसको करने से कोई ज्ञान अर्थ का प्रापक हो जाता है। इस प्रकार प्रत्यक्ष ज्ञान अर्थबोधरूप या अर्थप्रदर्शनरूप है, अतः वही प्रत्यक्षज्ञान प्रमाण का फल है ।[28]

इन्द्रिय आदि से जो अर्थ के विषय में साक्षात्कारात्मक ज्ञान उत्पन्न होता है, वही अर्थप्रतीति है और जो अर्थप्रतीति है वही प्रत्यक्ष ज्ञान कहलाता है । चूँकि वह ज्ञान अर्थप्रतीतिरूप = अर्थ का प्रदर्शक है इसलिये वह प्रमाण का फल है । परन्तु जब उसके पश्चात् निश्चयात्मक ज्ञान नहीं होता तब तक वह अर्थप्रतीति (अर्थप्रदर्शन) न हुए के समान ही रहती है । अतः प्रत्यक्षपृष्ठभावी विकल्प के द्वारा अध्यवसाय हो जाने पर ही अर्थप्रतीति = अर्थाधिगति प्रमाण का फल होती है ।[29] उदाहरणतः जैसे - बीज कारण है और अङ्कुर कार्य है । इसीप्रकार अर्थ (वस्तु) ज्ञान का कारण है और ज्ञान उसका कार्य । किन्तु बीज-अंकुर तथा अर्थ-ज्ञान इन दोनों में यह विशेषता है कि ज्ञान अर्थ का प्रापक होता है जबकि अंकुर आदि कार्य अपने कारण (बीज आदि) के प्रापक नहीं होते । इससे यही विदित होता है कि ज्ञान में कोई ऐसा व्यापार होता है, जिसके कारण कोई ज्ञान किसी अर्थ को प्राप्त करा देता है । ज्ञान के उस व्यापार को ही अर्थप्रदर्शन या अर्थ-प्रतीति कराना कहते हैं और वही प्रमाण का फल भी होता है।[30]

यहाँ पर यह शङ्का हो सकती है कि यदि ज्ञान ही प्रमा रूप होने के कारण प्रमाण का फल है तो फिर प्रमाण क्या होता है? इसका उत्तर देते हुए धर्मकीर्ति कहते

26. तत्र प्रत्यक्षं कल्पनापोढमभ्रान्तम् । न्या० बि०, 1.4
27. वही, 1.19
28. प्रापकं ज्ञानं प्रमाणम्................प्रमाणफलम् । न्या० बि० टी०, पृ० 83
29. धर्मो० प्र०, पृ० 20
30. न्या० बि० टी०, पृ० 84

हैं - **अर्थसारूप्यमस्य प्रमाणम्**[31] अर्थात् ज्ञान का जो अर्थ के साथ सारूप्य (सादृश्य) है वही प्रमाण कहलाता है । तात्पर्य यह है कि ज्ञान जिस विषय से उत्पन्न होता है वह उस विषय से सदृश ही होता है, जैसे - नील (अर्थ) से उत्पन्न होने वाला ज्ञान नील-सादृश होता है ।[32] अतः प्रत्यक्षज्ञान परमार्थसत् वस्तु (स्वलक्षण) से उत्पन्न होता है और वह तदाकार ही हुआ करता है ।[33]

**पूर्वपक्ष** - यहाँ शंका होती है कि सारूप्य (सादृश्य) तो ज्ञान से भिन्न नहीं है । इस प्रकार वही ज्ञान प्रमाण होगा और वही उसका फल । किन्तु एक ही वस्तु साध्य और साधन कैसे हो सकती है? अतः सारूप्य (सादृश्य) प्रमाण कैसे हो सकता है?[34]

**उत्तरपक्ष** - धर्मकीर्ति लिखते हैं - **तद्वशाद् अर्थप्रतीतिसिद्धेरिति**[35] अर्थात् उस सारूप्य के निमित्त से अर्थप्रतीति की सिद्धि होने के कारण वही सारूप्य प्रमाण है। अभिप्राय यह है कि अर्थ की प्रतीति ही प्रत्यक्षज्ञान है और वह प्रतीति अर्थ तथा ज्ञान के सादृश्य के कारण सिद्ध होती है, क्योंकि विज्ञान नीलाकार है इसलिये वह 'नील' वस्तु की प्रतीति है - ऐसा निश्चय किया जाता है । वस्तुतः जिन चक्षुओं से ज्ञान उत्पन्न होता है उनके कारण 'वह ज्ञान नील (वस्तु) की प्रतीति है' - ऐसा निश्चित नहीं किया जा सकता है किन्तु वह ज्ञान अनुभव से नील-सदृश जाना जाता है । इसी से ही 'वह नील की प्रतीति है' - ऐसा निश्चय किया जाता है ।[36] पूर्वपक्ष ने यह जो कहा है कि एक ही ज्ञान साध्य और साधन कैसे हो सकता है? उसका परिहार करते हुए बौद्ध कहते हैं कि यह प्रमाण और फल का व्यवहार साधन-साध्य भाव के कारण नहीं अपितु व्यवस्थापक और व्यवस्थाप्य भाव के कारण होता है । विज्ञान में अर्थ का सारूप्य ही नील आदि ज्ञान का व्यवस्थापक है और नीलादि का ज्ञान व्यवस्थाप्य है । यह व्यवस्थापक एवं व्यवस्थाप्य भाव एक ही वस्तु (विज्ञान) में सम्भव है । इसलिये प्रमाण तथा प्रमाणफल में कोई अन्तर नहीं है ।[37]

31. न्या० बि०, 1.20
32. इहयस्माद् विषयाद् विज्ञानम् उदेति तद्विषयसदृशं तद् भवति । यथा नीलाद् उत्पद्यमानं नीलसदृशम् । न्या० बि० टी०, पृ० 84
33. वही, पृ० 86
34. ननु ज्ञानाद् अव्यतिरिक्तं सादृश्यम् । तथा च सति तदेव ज्ञानं प्रमाणं तदेव च प्रमाणफलम् । न चैकं वस्तु साध्यं साधनं चोपपद्यते । तत् कथं सारूप्यं प्रमाणम्? वही, पृ० 86
35. न्या० बि०, 1.21
36. अर्थस्य प्रतीतिरूपं.................. अवस्थाप्यते । न्या० बि० टी०, पृ० 87
37. बौ० द० वि०, पृ० 106-07

**अनुमान और उसका फल :**

अनुमानप्रमाण और उसके फल की व्यवस्था भी प्रत्यक्ष प्रमाण के समान ही समझनी चाहिये - **प्रमाणफलव्यवस्थाऽत्रापि प्रत्यक्षवत्**[38]**।** तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार नीलाकार प्रत्यक्ष ज्ञान का अनुभव किये जाने पर - 'यह नील का ज्ञान है' - इस प्रकार की व्यवस्था की जाती है और उस व्यवस्था का हेतु जो नील सारूप्य है वह प्रमाण है तथा जिसको व्यवस्थित किया जाता है वह नील बोध प्रमाण का फल है । उसी प्रकार नील (सामान्य) के आकार में उत्पन्न होने वाला अनुमान (ज्ञान) - 'यह नील (सामान्य) का बोध है' - इस प्रकार निश्चित किया जाता है । इसलिये इसका जो नीलसारूप्य है वह प्रमाण है और जो नील-विकल्प (नील की कल्पना) है वह प्रमाण का फल है ।[39] बौद्धन्याय के अनुसार अनुमान अनेक निश्चयात्मक ज्ञानों का परिणाम नहीं है अपितु प्रतीत्यसमुत्पाद के नियमानुसार उत्पन्न होने वाला एक ही विकल्पात्मक ज्ञान है । प्रत्यक्ष में अर्थ का उसके निजी रूप (स्वलक्षण) में साक्षात्कार किया जाता है, किन्तु अनुमान में किसी लिङ्ग या ज्ञापक के द्वारा अर्थ के साधारण रूप (सामान्यलक्षण) का ग्रहण होता है । दोनों का फल समान ही है और वह है - अर्थ की प्रतीति ।[40]

संक्षेपत: विचार किया जा सकता है कि बौद्धन्याय में प्रमाण और उसके फल को एक ही स्वीकार किया है । प्रत्यक्ष ज्ञान के अन्तर्गत अर्थ और ज्ञान में जो प्रतीतिक्रियारूप व्यापार है वही प्रमाण का फल है अर्थात् प्रत्यक्ष ज्ञान के अर्थबोध रूप होने के कारण वही (प्रत्यक्ष ज्ञान) प्रमाण का फल भी है, क्योंकि ज्ञान का अर्थ के साथ सारूप्य ही प्रमाण कहलाता है और नील वस्तु से उतपन्न हुआ ज्ञान उसी के आकार वाला होने के कारण प्रमाण और उसका फल एक ही होता है । उसी प्रकार अनुमान प्रमाण और उसके फल की व्यवस्था को भी एक जानना चाहिये, क्योंकि नील (सामान्य) के आकार में उत्पन्न हुआ ज्ञान (अनुमान) - 'यह नील (सामान्य) का बोध है' - इस प्रकार निश्चित किया जाता है । इस प्रकार बौद्धन्याय में स्वीकृत दो प्रमाणों (प्रत्यक्ष और अनुमान) के फल न्याय-वैशेषिक आदि अन्य दर्शनों की भाँति पृथक्-पृथक् न होकर एक ही हैं, क्योंकि दोनों ही प्रमाणों में अर्थ के साथ जो सारूप्य (सादृश्य) है वही प्रमाण है और अर्थप्रतीति के रूप होने के कारण उस (प्रमाण) का फल भी वही है।

38. न्या॰ बि॰, 2.4
39. यथा हि नीलसरूपं............तन्नीलप्रतीतिरूपं सिद्ध्यति । न्या॰ बि॰ टी॰, पृ॰ 100
40. वही, पृ॰ 101

# शैवपरिभाषा में प्रमाण-निरूपण

**डॉ० अनीता गुप्ता**

वैदिक काल से ही प्रारम्भ होने वाले शैवमत का प्रचलन दक्षिण में ईसा पूर्व से ही था। लगभग ग्यारहवीं शताब्दी में यह दर्शन पूर्ण रूप से विकसित हुआ तथा **'शैव सिद्धान्त'** के नाम से प्रचलित हुआ। डॉ० पोप, जिन्होंने इस दर्शन पर बहुत अधिक विचार किया, इसे अत्यन्त परिष्कृत प्रभावशाली, और निःसंदेह भारत के समस्त धार्मिक सम्प्रदायों में सबसे अधिक आन्तरिक रूप से मूल्यवान् पाया।[१] चूँकि शैवदर्शन वैदिक काल से ही प्रचलित था अतः पुराणों में भी शैव दर्शन का उल्लेख मिलता है। पुराणों में तीन शैवमतों का वर्णन है। वे शैवमत हैं–

**१. शैव सिद्धान्त**

**२. वीर शैवमत**

**३. कश्मीर शैवमत**

ये सभी शैवमत आगमों पर आधारित हैं तथा इन्होंने अपनी प्रामाणिकता के लिए आगमों का सहारा लिया है। इसी कारण इनके मूलग्रंथ शैवागम कहलाते हैं। **"शैवपरिभाषा"** शैव-दर्शन का प्रामाणिक ग्रंथ है। ग्रंथ में मृगेन्द्रागम तथा पौष्करागम का भी उल्लेख किया गया है। शैवपरिभाषा के पाँच परिच्छेदों में क्रमशः प्रमाण, पति, पशु, पाश तथा मुक्ति का निरूपण किया गया है। इसके प्रथम परिच्छेद में प्रमाण का विवेचन है। क्योंकि प्रमेय की सिद्धि प्रमाण के अधीन होती है[२] अतः पति, पशु, पाश नामक निरूपित पदार्थत्रय के परिज्ञान के लिए तदनुकूल प्रमाण का विवेचन आवश्यक है।

इस दर्शन के अनुसार केवल तीन प्रमाण हैं– प्रत्यक्ष, अनुमान तथा शब्द। **"प्रत्याक्षानुमान-शब्दाः इति त्रीणि प्रमाणानि।"**[३] शैव परिभाषा मे प्रमाण का सामान्य लक्षण प्रस्तुत करते हुए कहा

---

१. तिरुवासागम

२. शैव परिभाषा पृ० २४, २५

३. शैव परिभाषा पृ० १

है संशय, विपर्यय तथा स्मृति से भिन्न आत्मरूप चैतन्य शक्ति है, जिसका दूसरा पर्याय प्रमा है। **"विपर्ययस्मृतिव्यतिरिक्ता प्रमापरपर्याया आत्मचिच्छक्तिरिति।"**[१] संशयादि से रहित चित्शक्ति को प्रमा कहते हैं। ऐसा श्रीमत्पौष्करागम में भी कहा गया है।[२] दो वस्तुओं में समान धर्म को देखकर दो कोटियों पर अवलम्बित ज्ञान या बुद्धि का नाम संशय है– यथा स्थाणु है या पुरुष इत्यादि। जो नहीं (अतत्) उसमें (तत्) उसका ज्ञान विपयर्य है– यथा शुक्ति में रजत इत्यादि। पूर्वानुभव से उत्पन्न संस्कार से उत्पन्न ज्ञान स्मृति है यथा कामुक द्वारा कामिनी से साक्षात्कार इत्यादि। इन तीनों से परे चित्शक्ति ही प्रमाण है। यह चित्शक्ति, पदार्थ विषयक ज्ञान है। उसका फल है– अपने विषय में हान, उपादान आदि की बुद्धि। इस लक्षण की विशेषता यह है कि इसमें चित्शक्ति को मूलतः प्रमाण माना गया है। अन्य दर्शनों के अनुसार सामान्यतः संशयविपर्ययादि से भिन्न प्रमात्मक ज्ञान ही कहलाता है। वस्तुतः दूसरे दर्शनों ने चित् शक्ति शब्द का प्रयोग न करते हुए भी बोध, संवित् या चैतन्य शब्द का प्रयोग अपनी-अपनी परिभाषाओं में किया है। यद्यपि शैव परिभाषा के प्रमाण का लक्षण न्याय से बहुत साम्य रखता है जैसा कि न्याय में संशय, विपर्यय, तर्क आदि से रहित यथार्थ अनुभव को प्रमाण माना है वैसे ही शैव परिभाषा में संशय, स्मृति विपर्यय आदि से रहित चित्शक्ति को प्रमाण माना है, अन्तर सिर्फ इतना है कि न्याय ज्ञान को और शैव चित्शक्ति को ही प्रमाण मानते हैं।

**प्रत्यक्ष प्रमाण–**

शैव दर्शन में सर्वप्रथम प्रत्यक्ष प्रमाण स्वीकार किया है। इसमें प्रत्यक्ष प्रमाण का लक्षण दिया है– **"साक्षात्कारिप्रमा प्रत्यक्षम्"**[३] अर्थात् साक्षात्कारिणी प्रमा को प्रत्यक्ष कहते हैं। प्रत्यक्ष के दो प्रकार से भेद किये हैं एक तो निर्विकल्प और सविकल्प के रूप में तथा दूसरे इन्द्रिय प्रत्यक्ष, मानस प्रत्यक्ष तथा चित्प्रत्यक्ष के रूप में। निर्विकल्पप्रत्यक्ष का लक्षण देते हुए कहा है– **"निर्विकल्पकं नामाजात्यादियोजनाहीनवस्तुमात्रावगाहिज्ञानम्"**[४] अर्थात् नाम, जाति आदि योजना से रहित वस्तुमात्र को ग्रहण करने वाला निर्विकल्प है। सविकल्प प्रत्यक्ष का लक्षण देते हुए कहा है– **"सविकल्पकं नामजात्यादियोजनात्मकं विशिष्टज्ञानम्।"**[५] अर्थात् नाम, जाति आदि योजना से विशिष्ट ज्ञान सविकल्पक ज्ञान है। ये भेद वस्तु के स्वरूप की दृष्टि से किये गये हैं। पौष्करागम में कहा भी है– **"वह शक्ति एक होने पर भी विकल्पों के साथ सम्बन्ध होने के कारण दो प्रकार की मानी**

---

१. शैव परिभाषा पृ० १
२. शैव परिभाषा पृ० १
३. शैव परिभाषा पृ० ५
४. शैव परिभाषा पृ० ६
५. शैव परिभाषा पृ० ६

**जाती है। वस्तु के स्वरूपमात्र का ग्रहण निर्विकल्प प्रत्यक्ष है, वस्तु का नाम, जाति आदि के साथ संबंध से युक्त ज्ञान सविकल्प प्रत्यक्ष है।"**[१]

इसे अतिरिक्त जिस माध्यम या साधन से प्रत्यक्ष होता है उसके आधार पर भी प्रत्यक्ष के तीन भेद शैव परिभाषाकार ने दिये हैं– **"इन्द्रियप्रत्यक्षं मानसप्रत्यक्षं चित्प्रत्यक्षं चेति।"**[२] अर्थात् इन्द्रिय प्रत्यक्ष, मानस प्रत्यक्ष तथा चित्प्रत्यक्ष। इन्द्रिय प्रत्यक्ष का विषय बाह्य वस्तु घटपटादि होती है। मानस प्रत्यक्ष का विषय आन्तर सुखदु:खादि होती हैं या बाह्येन्द्रिय द्वारा उपनीत अर्थ का अनुभव होता है। चित्प्रत्यक्ष का विषय आत्मा का अपरोक्ष ज्ञान होता है। जब आत्मा का और चित्शक्ति का स्वाभाविक सम्बन्ध हो जाता है, जिसमें कि इन्द्रिय और मन की अपेक्षा नहीं होती है उस समय जो ज्ञान होता है वह आत्मा का प्रत्यक्ष कहलाता है, जिसमें मन सापेक्ष होता है और बाह्य इन्द्रियों से ग्रहण किये गये विषय का चित्शक्ति के साथ सम्बन्ध होता है, तब मानस प्रत्यक्ष होता है। अज्ञान की निवृत्ति के लिए जब इन्द्रियों के माध्यम से विषय और चित्शक्ति का सम्बन्ध होता है तब इन्द्रिय प्रत्यक्ष कहलाता है। जैसा कि पौष्करागम में कहा है– **"चित्शक्ति आत्मरूप में प्रतिष्ठित होने पर भी मलों से आच्छादित होने के कारण (किञ्चित्) कर्त्तव्य और करणों से मुक्त होकर जब वह चक्षु आदि के माध्यम से विषय की ओर उन्मुख होती है तब प्रत्यक्ष होता है। प्रत्यक्ष इन्दिय और अर्थ में प्रवृत्ति है, संयोगमात्र ही प्रत्यक्ष नहीं है क्योंकि चिच्छाक्ति के बिना यह इन्द्रियार्थसन्निकर्ष कुछ भी करने में समर्थ नहीं है।"**[३] स्वायंभुव में भी कहा है– **"कला, अविद्या आदि से युक्त, राग से रंजित बुद्धि करणों से युक्त होने पर ही चैतन्य या चित्शक्ति के द्वारा प्रत्यक्ष होता है।"**[४]

न्याय के समान शैव परिभाषा में भी प्रत्यक्ष ज्ञान के लिए षड्विध सन्निकर्ष स्वीकार किए हैं, वे षड्विधसन्निकर्ष हैं– संयोग, संयुक्तसमवाय, संयुक्तसमवेतसमवाय, समवाय, समवेतसमवाय और विशेषणविशेष्यभाव। यह दर्शन प्रमाण तथा प्रत्यक्ष के निरूपण में बहुत अंश तक न्याय दर्शन की धारणाओं से साम्य रखता है तथापि कुछेक मूल मान्यताओं में अन्तर भी रखता है। वस्तुत: शैव दर्शन, प्रमाता, प्रमाण, प्रमेय आदि की व्याख्या चित्शक्ति की मूल प्रतिष्ठा द्वारा करता है।

**अनुमान प्रमाण–**

शैवपरिभाषाकार के अनुसार अनुमान का लक्षण है– **"व्याप्तिनिश्चयेन परोक्षार्थ-**

---

१. पौष्करागम श्लोक २७-२८
२. शैव परिभाषा पृ० ६
३. शैव परिभाषा श्लोक २४-२६
४. स्वायंभूव पृ० २०

**प्रमितिरनुमानम्।"**[१] अर्थात् साध्य और साधन में व्याप्ति का निश्चय हो जाने पर परोक्ष विषय का ज्ञान कराने वाला अनुमान कहलाता है। पौष्करागम में भी कहा है– **"दृढ़ व्याप्ति से युक्त परोक्ष विषय का ज्ञान कराने वाला अनुमान (प्रमाण) है।"**[२] अनुमान में आवश्यक है कि साध्य और साधन में व्याप्ति हो तथा ज्ञान का विषय प्रत्यक्ष न होकर परोक्ष हो। शब्द प्रमाण में अतिव्याप्ति के निराकरण के लिए 'व्याप्ति' का तथा संशय के अनन्तर जो प्रत्यक्ष होता है उसमें अतिव्याप्ति के निराकरण के लिए 'परोक्ष' शब्द का ग्रहण किया है। व्याप्ति से विशिष्ट पक्षधर्मता ज्ञान से उत्पन्न परोक्ष अर्थ के विषय में होने वाले बुद्धि व्यापार से अवच्छिन्न चित्शक्ति ही अनुमान प्रमाण है। शैव परिभाषाकार चित्शक्ति को ही मूलतः प्रमाण मानते हैं। वह चित्शक्ति जब अपरोक्ष विषयक होती है जो प्रत्यक्ष प्रमाण होता है और जब वह परोक्षार्थ विषयक होती है तो अनुमान प्रमाण होता है। यह परोक्षार्थ विषयक अनुभव चूँकि बुद्धि के व्यापार द्वारा होता है अतः बुद्धिवृत्ति से विशिष्ट अनुमान है। जिस प्रकार वेदान्त ज्ञान की व्याख्या में सर्वत्र चैतन्य का उल्लेख करता है उसी प्रकार शैव दर्शन में भी चित्शक्ति के बिना कोई ज्ञान संभव नहीं है।

अनुमान प्रमाण में व्याप्ति ज्ञान आवश्यक है अतः शैव परिभाषा में व्याप्ति का लक्षण है– **"तत्र व्याप्तिर्नाम साध्यसाधनयोरनौपाधिकः सम्बन्धः।"**[३] अर्थात् साध्य और साधन के अनौपाधिक या स्वाभाविक सम्बन्ध को व्याप्ति कहते हैं। पौष्करागम में व्याप्ति का लक्षण है **"साधनस्य स्वतः साध्येनान्वयो व्याप्तिरुच्यते।"**[४] अर्थात् साध्य के साथ साधन का अनौपचारिक सम्बन्ध ही व्याप्ति है। जैसे धूम के साथ वह्नि का अविनाभाव सम्बन्ध के लिए **"यत्र-यत्र धूमः तत्र-तत्र वह्निः"** यह व्याप्ति निर्धारित की जाती है। शैव परिभाषा में चूँकि अनौपाधिक संबंध को व्याप्ति कहा है अतः उपाधि का लक्षण है– **"उपाधिश्च साधनाव्यापकत्वे सति साध्यव्याकत्वम्।"**[५] अर्थात् जो साध न या हेतु में अव्याप्त रहे तथा साध्य में व्याप्त रहे वह उपाधि कहलाता है। उपाधि से रहित साध्य-साधन का संबंध ही व्याप्ति है। यह व्याप्ति व्यतिरेक तथा अन्वय भेद से दो प्रकार की होती है। साधर्म्य रूप से कही गयी अन्वय व्याप्ति है। साध्य और साधन में वैधर्म्य या अभाव रूप में कही गयी व्यतिरेक व्याप्ति कहलाती है।[६]

अनुमान के दो भेद हैं– स्वार्थ तथा परार्थ। अपने ज्ञान का कारणभूत, अनुमान स्वार्थानुमान कहलाता है। जो व्यक्ति स्वयं धूम से अग्नि का अनुमान करके दूसरे को (अग्नि का) ज्ञान कराने

---

१. शैव परिभाषा पृ० ८
२. पौ० श्लोक ३१
३. शैव परिभाषा पृ० ९
४. पौ० श्लोक ४१
५. शैव परिभाषा पृ० १०
६. पौ० श्लोक ४२

के लिए पञ्चावयव वाक्य का प्रयोग करता है वह परार्थानुमान है। प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरण, उपनय, निगमन नामक पाँच अवयव भेद हैं। श्रीमत्पौष्करागम में कहा है– "यह पञ्चावयव प्रतिज्ञा, हेतु दृष्टान्त, उपनय, निगमन भेद से पाँच प्रकार का है। इच्छित अर्थ को कहना ही प्रतिज्ञा है। उसकी (अग्नि) व्याप्ति से मुक्त वचन ही हेतु है। अन्वय और व्यतिरेक भेद दृष्टान्त के दो भेद हैं। उसी प्रकार (दृष्टसाधन, सामान्यतोदृष्ट साधन) हेतु भी दो प्रकार के हैं। दृष्टान्त और पक्ष की व्याप्ति का कहना उपनय है। पुनः हेतु सहित प्रतिज्ञा की सिद्धि करना निगमन कहलाता है।"

शैव परिभाषा में अनुमान के हेतु तीन प्रकार की बताये हैं– (१) दृष्ट-साधन (२) सामान्यतोदृष्ट साधन (३) शब्दमात्रज्ञातसाध्यक। जिस हेतु के द्वारा प्रत्यक्ष योग्य पदार्थो का अनुमान किया जाता है। वह दृष्टसाधन कहलाता है। जैसे कुलाल तथा घट क्रिया को एक स्थान पर देखकर दूसरे स्थान पर भी यह घट कुलाल के द्वारा निर्मित है ऐसा अनुमान लगा लिया जाता है। जब दूसरों के वाक्यों के द्वारा दूसरों के ज्ञान का अनुमान किया जाता है तब सामान्यतोदृष्ट अनुमान होता है। जिस प्रकार निर्माण (कार्य) और निर्माता को एक साथ देखते है अर्थात् निर्माता द्वारा निर्माण कार्य होता जगत् कार्य को देखकर उसके कर्त्ता का अनुमान लगाया जाता है। क्योंकि निर्माण तथा जगत् दोनों कार्यरूप हैं यही सामान्यतोदृष्ट हेतु हैं, जिसका ज्ञान प्रत्यक्ष के द्वारा संभव नहीं होता सिर्फ शब्दमात्र से जाना है वह भी शैवदर्शन में एक अन्य हेतु है। जैसे इस संसार के भोग पूर्व पुण्यों के द्वारा होता है। यहाँ पूर्व पुण्यों के हेतु किसी के द्वारा प्रत्यक्ष नहीं, हैं सिर्फ शब्द से इसका ज्ञान किया जाता है। यह शब्दमात्रज्ञानसाधक हेतु है।

शैव परिभाषा में जिनको अनुमान के हेतु के रूप में बताया है न्याय में ये प्राचीन नैयायिकों के द्वारा मान्य अनुमान के तीन भेद हैं। पूर्ववत्, शेषवत् तथा सामान्यतोदृष्ट। **"अथ तत्पूर्वकं त्रिविधमनुमानम् पूर्ववत्शेषवत् सामान्यतोदृष्टं च।"**[1] यद्यपि शैव परिभाषा के समान प्रशस्तपाद ने अनुमान के दृष्ट साधन तथा सामान्यतोदृष्ट साधन दो भेद किये हैं– **"तत् तु द्विविधं-दृष्टं सामान्यतोदृष्टं च।"**[2] किन्तु यह भेद आगे चलकर न्याय वैशेषिक दर्शन में प्रसिद्ध नहीं रहे। प्रकारान्तर से शैव परिभाषा में अनुमान के हेतु के तीन भेद भी किए जाते हैं– **"सः हेतुः पुनस्त्रिविधः, अन्वयव्यतिरेकिकेवलान्वयिकेवलव्यतिरेकिभेदात्।"**[3] अर्थात् अन्वयव्यतिरेकि, केवलान्वयि केवलव्यतिरेकी।

---

१. गौतम सूत्र १.१.५
२. प्रशस्तपादभाष्य पृ० १०४
३. शैव परिभाषा पृ० १२

**हेत्वाभास–**

शैव परिभाषाकार के अनुसार पाँच रूपों से युक्त होने पर साधन हेतु कहलाता है। इन पाँच रूपों में से एक न होने पर अथवा किसी अन्य रूप के योग से हेतु के समान प्रतीत होने वाले हेतु हेत्वाभास कहलाते हैं। शैव दर्शन में हेत्वाभास के पाँच भेद हैं– **"ते चासिद्धविरूद्धा-नैकान्तिकानध्यवसितकालात्ययोपदिष्टभेदात्पञ्च।"**[१] अर्थात् असिद्ध, विरूद्ध, अनैकान्तिक, अनध्यवसित, कालात्ययोपदिष्ट भेद से हेत्वाभास के पाँच प्रकार है। असिद्ध हेत्वाभास को शैव दर्शन में दस प्रकार का माना है– स्वरूपासिद्ध, भागासिद्ध, आश्रयासिद्ध, विशेषणासिद्ध, विशेष्यासिद्ध, उभयासिद्ध, हेत्वज्ञानासिद्ध, अन्यतरासिद्ध तथा व्याप्यत्वासिद्ध। इनमें से व्याप्यत्वासिद्ध दो प्रकार का है प्रथम व्याप्ति ग्राहक प्रमाण के अभाव होने से द्वितीय उपाधि के सद्भाव से।

शैव परिभाषा की विशेषता यह है कि पक्षाभास तथा दृष्टान्ताभास का विशेष रूप से निरूपण किया है। पक्षाभास चार प्रकार है– (१) कहीं पक्ष का अभाव होने से (२) कहीं पक्षधर्मता का अभाव होने से (३) कहीं पक्ष और पक्षधर्मता का अभाव होने से (४) कही पक्ष और पक्षधर्मता दोनों के होने पर भी व्याप्ति का अभाव होने से। दृष्टान्ताभास दो प्रकार का है अर्थदोष तथा उक्तिदोष। अर्थदोष चार प्रकार का होता है– साधर्म्यदृष्टान्त के अनुसार– (१) साध्य वैकल्प, (२) साधन वैकल्य, (३) साध्य साधन वैकल्प और (४) स्वरूप वैकल्य ये चार भेद है। वैधर्म्यदृष्टान्त के अनुसार (१) साध्यभाव वैकल्य (२) साधनाभाव वैकल्य (३) साध्यसाधनाभाव वैकल्य (४) स्वरूपवैकल्य ये चार भेद हैं। उक्तिदोष के भी अन्वय तथा व्यतिरेक दृष्टान्त के विपरीत कहने से पाँच-पाँच भेद हैं अन्वय दृष्टान्त के अनुसार (१) अन्वय व्याप्ति में दृष्टान्त का उल्टा कहना (२) व्याप्ति में दृष्टान्त को उल्टा कहना। (३) अन्वय व्याप्ति तथा व्यतिरेक व्याप्ति का विपरीत कहना (४) साध्य और साधन के दृष्टान्त को विपरीत कहना। इसी तरह व्यतिरेकानुमान में भी पाँच भेद होते हैं इस प्रकार यह दस प्रकार का होता है। अर्थदोष के कारण आठ तथा उक्ति दोष के कारण दस भेद होने से कुल मिलाकर दृष्टान्ताभास के १८ भेद माने गये हैं। दृष्टान्ताभास के प्रसंग में ही छल, जाति तथा निग्रहस्थानों के निरूपण हैं। न्याय के समान इनको स्वतंत्र तत्त्व न मानकर हेत्वाभास के अन्तर्गत प्रतिपादित दृष्टान्ताभास का ही अंग माना है। छल, जाति आदि का निरूपण शैव परिभाषाकार ने न्याय के अनुसार किया है।[२]

**शब्द प्रमाण–**

शैव परिभाषा में आप्तवाक्य से उत्पन्न ज्ञान को शब्द प्रमाण माना है– **"आप्तवाक्यजन्यं**

---

१. शैव परिभाषा पृ० १४

२. शैव परिभाषा पृ० १७

**ज्ञानं शब्दप्रमाणम्।"**[१] यथार्थ को देखने वाला यथार्थ का उपदेश करने वाला पुरुष आप्त है। आकांक्षा, योग्यता, सन्निधि से युक्त पदों के समूह को वाक्य कहते हैं। आकांक्षा का लक्षण है– **"आकांक्षा नाम प्रतिपत्तुर्जिज्ञासा"**[२] अर्थात् समझने वाले की जिज्ञासा का नाम ही आकांक्षा है। योग्यता का लक्षण है– **"अनन्वयनिश्चयाभावो योग्यता।"**[३] अर्थात् पदों में संबंध के निश्चय का अभाव न होना योग्यता है। सन्निधि का लक्षण है– **"अव्यवधानेनोपस्थितिः सन्निधिः।"**[४] अर्थात् व्यवधान रहित पदों की उपस्थिति सन्निधि कहलाती है। अतः आकांक्षा, योग्यता, सन्निधि से युक्त पदों का समूह वाक्य कहलाता है। यह वाक्य दो प्रकार का होता है। (१) लौकिक (२) वैदिक। वैदिक वाक्य पुनः दो प्रकार का होता है– (१) वेदवाक्य (२) शैवागम वाक्य। वेदवाक्य तथा शैवागम वाक्य आत्यन्तिक प्रामाणिक शिव द्वारा रचित होने के कारण यथार्थ के अवबोधक होते हैं, उनसे उत्पन्न ज्ञान ही प्रमाण हैं। शैव परिभाषा में वेदों को अपौरुषेय नहीं, अपितु परमेश्वर द्वारा प्रणीत माना है। परमेश्वर वेद के कारण हैं वेद कार्य हैं अतः वेद प्रामाणिक हैं। शैवागमों के बारे में पौष्करागम में कहा हैं– **"जो सर्वज्ञ, सर्वद्रष्टा, पक्षपात रहित, सदा यथार्थ का द्रष्टा, अविकारी, पूर्ण, स्वतंत्र, पशु के पाश को नष्ट करने वाला, सदा कल्याण का भण्डार है, उसी का वाक्य एकमात्र प्रमाण है।"**[५] शैव परिभाषा में शास्त्रों को प्रामाणिक नहीं माना है। क्योंकि शास्त्रों में शैव दर्शन में माने गए ३६ तत्त्वों का वर्णन न होकर प्रकृति से नीचे का वर्णन किया गया है। ये शास्त्र परस्पर विरोधी भी पाये गये हैं।

वर्णों के समूह को पद कहते हैं। वर्णों के क्षणभंगु होने से अर्थ को प्रकाशित करने में असमर्थ होने के कारण अर्थप्रकाशन के लिए वर्णो में 'स्फोट' नाम का नित्य तत्त्व स्वीकार किया गया है।

अर्थापत्ति, उपमान, संभव आदि अन्य दार्शनिकों के द्वारा स्वीकार किये गए प्रमाणों का अन्तर्भाव अनुमान आदि के अन्तर्गत हो जाता है। अतः शैव दर्शन में तीन प्रमाण ही सिद्ध हैं।

---

१. शैव परिभाषा पृ० २०
२. शैव परिभाषा पृ० २०
३. शैव परिभाषा पृ० २०
४. शैव परिभाषा पृ० २०
५. पौष्करागम श्लोक ६१-६२